"छत्तीसगढ़ पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी 2-22, छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/तक. 114-009/2003/20-01-03."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 26 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 27 जून 2008—आषाढ़ 6, शक 1930

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 30 मई 2008

क्रमांक ई-7/02/2007/1/2.—श्री एम. के. त्यागी, भा. प्र. से., संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खनिज साधन विभाग को दिनांक 16-06-2008 से 20-06-2008 तक (05 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 14, 15, 21 एवं 22 जून, 2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री त्यागी, आगामी आदेश तक संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खनिज साधन विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2008.

3. अवकाश काल में श्री त्यागी को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री त्यागी अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 31 मई 2008

क्रमांक ई-7/15/2003/1/2.—श्री आर. पी. जैन, भा. प्र. से., सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, संस्कृति एवं पर्यटन विभाग को दिनांक 20-05-2008 से 31-05-2008 तक (12 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 17, 18 एवं 19 मई, 2008 तथा 01-06-2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री जैन, आगामी आदेश तक सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, संस्कृति एवं पर्यटन विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री जैन को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री जैन अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 2 जून 2008

क्रमांक ई-7/3/2006/1/2.—इस विभाग का समसंख्यक आदेश दिनांक 24-05-2008 द्वारा श्री जे. मिंज, भा. प्र. से., संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, आवास, पर्यावरण तथा नगरीय विकास विभाग को दिनांक 26-05-2008 से 13-06-2008 (19 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया था, एतद्द्वारा निरस्त किया जाता है.

रायपुर, दिनांक 2 जून 2008

क्रमांक ई-7/7/2003/1/2.—श्री बी. एल.अग्रवाल, भा. प्र. से., आयुक्त, रायपुर सम्भाग, रायपुर को दिनांक 24-05-2008 को 01 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 25-05-2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री अग्रवाल, आगामी आदेश तक आयुक्त, रायपुर संभाग, रायपुर के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री अग्रवाल को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री अग्रवाल अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 3 जून 2008

क्रमांक ई-7/57/2004/1/2.—सुश्री रीना बाबा साहेब कंगाले, भा. प्र. से., मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, सरगुजा को दिनांक 28-08-2008 से 09-09-2008 (13 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही उन्हें उनके स्वयं के व्यय पर लन्दन (यू. के.) की निजी विदेश प्रवास की अनुमति भी प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर सुश्री कंगाले, आगामी आदेश तक मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, सरगुजा के पद पर पुनः पदस्थ होंगी.

3. अवकाश काल में सुश्री कंगाले को अवकाश वेतन-भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि सुश्री कंगाले, अवकाश पर नहीं जातीं तो अपने पद पर कार्य करती रहतीं.

5. सुश्री कंगाले के उक्त अवकाश अवधि में मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, सरगुजा का चालू कार्य श्री एस. एल. सोनी, अति. मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, सरगुजा सम्पादित करेंगे.

रायपुर, दिनांक 4 जून 2008

क्रमांक ई-7/10/2005/1/2.—श्री अजयपाल सिंह, भा. प्र. से., आयुक्त, स्थानीय निधि संपरीक्षा, छत्तीसगढ़, रायपुर को दिनांक 22-5-2008 से 07-06-2008 तक (17 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 08-06-2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री सिंह आगामी आदेश तक आयुक्त, स्थानीय निधि संपरीक्षा, छत्तीसगढ़, रायपुर के पद पर पुनः पदस्थ होंगे

3. अवकाश काल में श्री सिंह को अवकाश वेतन-भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री सिंह अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 4 जून 2008

क्रमांक 3130/1067/2008/1/2.—श्री संजय गर्ग, भा. प्र. से., कलेक्टर, राजनांदगांव को दिनांक 08-05-2008 से 23-05-2008 तक (16 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री गर्ग, आगामी आदेश तक कलेक्टर, राजनांदगांव के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री गर्ग को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री गर्ग अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 6 जून 2008

क्रमांक ई-7/7/2003/1/2.—श्री बी. एल. अग्रवाल, भा. प्र. से., आयुक्त, रायपुर सम्भाग, रायपुर को दिनांक 29-5-2008 से 31-05-2008 तक (03 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 01-06-2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री अग्रवाल आगामी आदेश तक आयुक्त, रायपुर संभाग, रायपुर के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री अग्रवाल को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री अग्रवाल अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 10 जून 2008

क्रमांक ई-7/31/2004/1/2.—श्री एम. एस. पैकरा, भा. प्र. से., आयुक्त, कोष, लेखा एवं पेंशन, छत्तीसगढ़, रायपुर को दिनांक 26-06-2008 से 05-07-2008 तक (10 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 06-07-2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री पैकरा आगामी आदेश तक आयुक्त, कोष, लेखा एवं पेंशन, छत्तीसगढ़, रायपुर के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री पैकरा को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री पैकरा अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 10 जून 2008

क्रमांक ई-7/59/2004/1/2.—इस विभाग का समसंख्यक आदेश दिनांक 21-05-2008 द्वारा श्री अमीर अली, भा. प्र. से., संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, तकनीकी शिक्षा, जनशक्ति नियोजन, विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी विभाग को दिनांक 14-05-2008 से 24-05-2008 तक (11 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया था. उक्त आदेश में आंशिक संशोधन करते हुए अब उन्हें दिनांक 20-05-2008 से 26-05-2008 तक (07 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 17, 18 एवं 19 मई, 2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. शेष शर्तें यथावत् रहेंगी.

रायपुर, दिनांक 11 जून 2008

क्रमांक ई-7-22/2004/1/2.—श्री एन. के. असवाल, भा. प्र. से., प्रमुख सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, गृह, जेल, परिवहन एवं विमानन विभाग को दिनांक 23-06-2008 से 30-06-2008 तक (08 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 21 एवं 22 जून, 2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री असवाल आगामी आदेश तक प्रमुख सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, गृह, जेल, परिवहन एवं विमानन विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री असवाल को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री असवाल अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 11 जून 2008

क्रमांक ई-7/58/2004/1/2.—श्री पी. जॉय उम्मेन, भा. प्र. से., अपर मुख्य सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, आवास एवं पर्यावरण विभाग को दिनांक 06-06-2008 से 17-06-2008 तक (12 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 18-06-2008 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री उम्मेन, आगामी आदेश तक अपर मुख्य सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, आवास एवं पर्यावरण विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री उम्मेन को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री उम्मेन अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. के. बाजपेयी**, उप-सचिव.

---

## स्कूल शिक्षा विभाग
## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 6 जून 2008

### संशोधित आदेश

क्रमांक एफ-1-32/2008/20-1.—इस विभाग के आदेश क्रमांक 680/9406/2007/20, दिनांक 23-01-2008 द्वारा छत्तीसगढ़ प्राथमिक, मिडिल स्कूल तथा माध्यमिक शिक्षा (पाठ्यपुस्तकों संबंधी व्यवस्था) अधिनियम, 1973 की धारा 5 में प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए बाल-पत्रिका-"बचपन" एवं "बालमित्र" को शिक्षा सत्र 2007-08 एवं सत्र 2008-09 के लिए पाठ्यपुस्तक के रूप में प्रयोग हेतु निर्दिष्ट किया गया है.

राज्य शासन एतद्द्वारा उक्त आदेश में आंशिक संशोधन जोड़ते हुए बाल-पत्रिका- "बचपन" एवं "बालमित्र" को शिक्षा सत्र 2006-07 के लिए भी पाठ्यपुस्तक के रूप में प्रयोग हेतु निर्दिष्ट करता है.

उक्त आदेश में शेष यथावत् रहेगा.

Raipur, the 6th June 2008

REVISED ORDER

No. F-1-32/2008/20-1.—In exercise of the powers conferred under section 5 of the Chhattisgarh Primary, Middle School and Secondary Education (Management regarding Textbooks) Act, 1973 the following magazines have been specified for using them as textbooks, for educational session 2007-08 and 2008-09 by this department's vide order No. 680/9406/2007/20, dated 22-01-2008 :—

1. Children's magazine - BACHPAN for Class 1 to 5th
2. Children's magazine-BALMITRA for Class 6th to 8th

The state government hereby revising a bit to above said order, specify the above said books -BACHPAN and BALMITRA, for using as textbooks, also for educational session 2006-07.

The rest shall be remain unchanged to above said order.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विलियम कुजूर**, उप-सचिव.

---

## वित्त एवं योजना विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 3 जून 2008

क्रमांक 833/1629/07/स्था/चार.—भारतीय रिजर्व बैंक के पत्र संख्या, डीएडी (बीपीएल) 2090/05-01-13/2007-2008 दिनांक 4 अप्रैल 2008, द्वारा स्वीकृति के अनुक्रम में छत्तीसगढ़ राज्य शासन एतद्द्वारा भारतीय स्टेट बैंक की निम्नलिखित शाखा को शासकीय प्राप्तियों के संव्यवहार हेतु अधिकृत करता है :—

(1) भारतीय स्टेट बैंक, चारामा शाखा, जिला कांकेर.

No. 833/1629/07/ESTT./IV.—In Pursuance of R. B. I. is approval, vide their letter No. Dated DAD (BPL) No. [illegible]90/05-01-13/2[illegible]-2008 April 4, 2008, Government of Chhattisgurh, hereby authorise the S.B.I. branch referred b[illegible]w. for Colle[illegible] [illegible]ovt. receipts.

(1) State Bank of India, Branch Charama, District Kanker.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजयेन्द्र**, सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 10 जून 2008

क्रमांक ए 1-16/07/स्था/चार.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए छ. ग. के राज्यपाल एतद्द्वारा छ. ग. स्थानीय निधि संपरीक्षा (राजपत्रित) सेवा भरती नियम 1991 में निम्नलिखित संशोधन करता है, जो राजपत्र में इसके

प्रकाशन के दिनांक से प्रभावशील होगा.

## संशोधन

उक्त नियमों में,—

अनुसूची-एक, दो, चार के स्थान पर निम्नलिखित अनुसूचियां प्रतिस्थापित किए जाएं, अर्थात्—

### अनुसूची-एक
(नियम 5 देखिये)

| अ. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | कर्त्तव्य पदों की संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | संचालक | 01 | प्रथम वर्ग | 14300-18300 अथवा गैर संवर्गीय पदस्थ अधिकारी का निजी वेतनमान. |
| 2. | अतिरिक्त संचालक | 01 | प्रथम वर्ग | 14300-18300 अथवा गैर संवर्गीय पदस्थ अधिकारी का निजी वेतनमान. |
| 3. | संयुक्त संचालक | 02 | प्रथम वर्ग | 12000-375-16500 |
| 4. | उप संचालक | 07 | प्रथम वर्ग | 10000-325-15200 |
| 5. | सहायक संचालक | 24 | द्वितीय वर्ग | 8000-275-13500 |

### अनुसूची-दो
(नियम 6 देखिये)

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | पद का नाम | कर्त्तव्य पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले कर्त्तव्य पदों की संख्या का प्रतिशत सीधी भर्ती द्वारा | सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा | अन्य सेवाओं से व्यक्तियों के अस्थाई स्थानांतरण द्वारा |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| वित्त विभाग | छत्तीसगढ़ स्थानीय निधि संपरीक्षा (राजपत्रित) सेवा | संचालक | 01 | कुछ नहीं | 100% | पदोन्नति द्वारा उपयुक्त अधिकारी न होने की दशा में आई. ए. एस./ भारतीय लेखा सेवा एवं संपरीक्षा सेवा से अस्थाई स्थानांतरण/ प्रतिनियुक्ति द्वारा पदों को भरा जाएगा |
| | | अतिरिक्त संचालक | 01 | कुछ नहीं | 100% | |
| | | संयुक्त संचालक | 02 | कुछ नहीं | 100% | |
| | | उप संचालक | 07 | कुछ नहीं | 100% | |
| | | सहायक संचालक | 24 | 50% | 50% | |

अनुसूची-चार

(नियम 14 देखिये)

| विभाग का नाम | उस पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है | उस पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जानी है | पदोन्नति हेतु सेवा अनुभव | विभागीय पदोन्नति समिति के सदस्यों के नाम |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| वित्त विभाग | अतिरिक्त संचालक | संचालक | 03 वर्ष | 1. मुख्य सचिव-अध्यक्ष<br>2. वरि. अपर मु. सचिव-सदस्य<br>3. वित्त विभाग के अपर मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव या सचिव- सदस्य सचिव.<br>4. संयुक्त सचिव या उप सचिव-संयोजक |
| | संयुक्त संचालक | अतिरिक्त संचालक | 03 वर्ष | तदैव |
| | उप संचालक | संयुक्त संचालक | 03 वर्ष | 1. लोक सेवा आयोग का अध्यक्ष या उनके द्वारा नामांकित आयोग का सदस्य- अध्यक्ष.<br>2. अपर मुख्य सचिव या प्रमुख सचिव या सचिव सचिव संयुक्त सचिव या उपसचिव- सदस्य<br>3. संचालक स्थानीय निधि संपरीक्षा -सदस्य सचिव |
| | सहायक संचालक | उप संचालक | 05 वर्ष | -,, |
| | ज्येष्ठ संपरीक्षक या अधीक्षक (अधीनस्थ लेखा सेवा परीक्षा उत्तीर्ण) | सहायक संचालक | 05 वर्ष | -,,- |

Raipur, the 10th June 2008

No. A 1-16/1/07/Esst./IV.—In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby makes the following amendment in the Chhattisgarh Local Fund Audit (Gazetted) Service Recruitment Rules, 1991, with effect from the date of its publication in the official Gazette.

AMENDMENT

In the said rules :—

For Schedule-I, II, IV the following Schedules shall be substituted, namely—

SCHEDULE-I

(See rule 5)

| S. No. | Name of the posts included in the services | Number of duty post | Classification | Scale of pay |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | Director | 01 | Class-I | 14300-18300 or Posted excadre officer, Personal scale of officer |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| 2. | Additional Director | 01 | Class-I | 14300-18300 or Posted excadre officer, Personal scale of officer. |
| 3. | Joint Director | 02 | Class-I | 12000-375-16500 |
| 4. | Deputy Director | 07 | Class-I | 10000-325-15200 |
| 5. | Assistant Director | 24 | Class-II | 8000-275-13500 |

SCHEDULE-II
(See rule 6)

| Name of the Department | Name of services | Designation of post | Total of Number | Percentage of the Number of duty posts to be filled in by Direct recruitment | By promotion of the member of the services | By temporary transfer of persons from other services |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| Finance Department | Chhattisgarh Local Fund Audit (Gazetted) Service | Director | 01 | Nil | 100% | In case of suitable officer not being available by promotion the post will be filled by temporary/ deputation from IAS/Indian Accounts and Audit Services |
| | | Additional Director | 01 | Nil | 100% | |
| | | Joint Director | 02 | Nil | 100% | |
| | | Deputy Director | 07 | Nil | 100% | |
| | | Assistant Director | 24 | 50% | 50% | |

## SCHEDULE-IV

(See rule 14)

| Name of the Department | Name of the post from which promotion is to be made | Name of the post to which promotion is to be | Service experience for promotion | Name of the members of the Departmental promotion committee |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| Finance Department | Additional Director | Director | 03 Years | 1. Chief Secretary- Chairman<br>2. Senior most Additional Chief Secretary-Member.<br>3. Additional Chief Secretary/Principal Secretary or Secretary of Finance Department-Member Secretary.<br>4. Joint Secretary or Deputy Secretary-Organizer. |
| | Joint Director | Additional Director | 03 Years | --do-- |
| | Deputy Director | Joint Director | 03 Years | 1. Chairman of the Public Service Commission or the Member of the Commission nominated by him Chairman.<br>2. Additional Chief Secretary or Principal Secretary or Secretary- Secretary Joint Secretary or Deputy Secretary-Member.<br>3. Director, Local Fund Audit--Member Secretary. |
| | Assistant Director | Deputy Director | 05 Years | --do-- |
| | Senior Auditor or Superintendent (Subordinate Accounts Service Examination) | Assistant Director | 05 Years | --do-- |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. एस. मिश्रा,** प्रमुख सचिव.

## कृषि विभाग

मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 24 मई 2008

### शुद्धि पत्र

क्रमांक/3177/कृषि/किसान आयोग/2006/14-2.—विभाग द्वारा जारी अधिसूचना क्रमांक/2051-52/कृषि/किसान आयोग/2006/14-2, दिनांक 12-05-2008 के प्रतिलिपि के सरल क्रमांक 12 में उल्लेखित प्रमुख सचिव के आगे "अपर मुख्य सचिव" स्थापित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**प्रदीप कुमार दवे,** उप-सचिव.

## श्रम विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 4 जून 2008

क्रमांक एफ 11-1/2008/16.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्रमजीवी पत्रकार एवं अन्य कर्मचारी सेवा शर्तें (प्रकीर्ण एवं विनियमन) अधिनियम 1955 के अंतर्गत श्रमजीवी पत्रकार और अन्य समाचार-पत्र कर्मचारियों के लिए गठित जस्टिस नारायण कुरूप राष्ट्रीय वेतन बोर्ड की सिफारिशों को राज्य में क्रियान्वयन हेतु निम्न राज्य स्तरीय मानिटरिंग समिति का गठन किया जाता है.

| | | |
|---|---|---|
| (1) | सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, श्रम विभाग | अध्यक्ष |
| (2) | राष्ट्रीय वेतन बोर्ड के प्रतिनिधि | सदस्य |
| (3) | श्रमायुक्त, छत्तीसगढ़ रायपुर | सदस्य |

**समाचार पत्र के नियोजकों के प्रतिनिधि**

| | | |
|---|---|---|
| (i) | श्री के. के. नायक, दैनिक भास्कर, महाप्रबंधक | सदस्य |
| (ii) | श्री आर. अजीत, नवभारत, महाप्रबंधक | सदस्य |
| (iii) | श्री मनोज त्रिवेदी, नई दुनिया | सदस्य |

**श्रमजीवी पत्रकारों के प्रतिनिधि**

| | | |
|---|---|---|
| (i) | श्री नारायण शर्मा, प्रदेश अध्यक्ष | सदस्य |
| (ii) | श्री के. शशिधरन, प्रदेश संयोजक | सदस्य |
| (iii) | श्री नौशाद खान, प्रेस क्लब अध्यक्ष, कोरबा | सदस्य |

**गैर श्रमजीवी पत्रकारों के प्रतिनिधि**

| | | |
|---|---|---|
| (i) | श्री राजेश पुरानिक, प्रदेश अध्यक्ष, प्रेस कर्मचारी संघ, सी. डब्ल्यू. एन. जे. यू. | सदस्य |
| (ii) | श्री शिव वर्मा, अध्यक्ष, समाचार पत्र कर्मचारी संघ | सदस्य |
| (iii) | श्री मनहरण साहू, अध्यक्ष, प्रेस कर्मचारी संघ बिलासपुर | सदस्य |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. सी. सरोज,** संयुक्त सचिव.

---

## आवास एवं पर्यावरण विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 10 जून 2008

क्रमांक 1120/एफ 9-64/32/05.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23 (क) की उपधारा (2) के अंतर्गत सूचना क्रमांक 490 एफ 9-64/32/05, दिनांक 14-03-2007 द्वारा भिलाई-दुर्ग (भाग-2) विकास योजना में निम्नानुसार उपांतरण प्रस्तावित किया गया है, जिसकी सूचना दो समाचार पत्रों में प्रकाशित की गई थी.

**विकास योजना भिलाई-दुर्ग ( भाग-2 ) दुर्ग की सारिणी क्रमांक-9-सा-5 का उपांतरण**

| क्र. | सारिणी का क्र. | भूमि उपयोग परिक्षेत्र | सारिणी के कालम-4 में सक्षम अधिकारी द्वारा स्वीकार्य भूमि उपयोग में निम्न गतिविधि जोड़ा जाकर उपांतरण किया जाए |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | 07 | सार्वजनिक एवं अर्द्धसार्वजनिक | मल्टीप्लेक्स एवं सितारा होटल |

सूचना में उल्लेखित निश्चित समयावधि के भीतर कोई आपत्ति/सुझाव प्राप्त नहीं हुए हैं. राज्य शासन एतद्द्वारा विकास योजना भिलाई-दुर्ग (भाग-2) में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है तथा सूचित करता है कि यह उपांतरण विकास योजना भिलाई-दुर्ग (भाग-2) का अंगीकृत भाग होगा.

रायपुर, दिनांक 10 जून 2008

क्रमांक 1126/1343/32/2007.—छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23 (क) की उपधारा (2) के अंतर्गत सूचना क्रमांक-369/1343/32/2007, दिनांक 21-02-2008 द्वारा बिलासपुर विकास योजना (उपांतरित) 2011 में निम्नानुसार उपांतरण प्रस्तावित किया गया है, जिसकी सूचना दो समाचार पत्रों में प्रकाशित की गई थी.

**बिलासपुर विकास योजना ( उपांतरित ) 2011 में उपांतरण प्रस्ताव**

| क्र. | ग्राम का नाम | खसरा क्र. | रकबा | विकास योजना अंगीकृत प्रस्ताव | अधिनियम की धारा 23 "क" के तहत उपांतरण के प्रस्ताव |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | परसदा | 751/1-2 | 0.26 | कृषि | औद्योगिक |
| | | 752/2 | 1.00 | | |
| | | 752/4 | 1.00 | | |
| | | 758/3 | 1.00 | | |
| | | 758/4 | 0.38 | | |
| | | 758/2 | 2.00 | | |
| | | **योग** | **5.64** एकड़ | | |

सूचना में उल्लेखित निश्चित समयावधि के भीतर कोई आपत्ति/सुझाव प्राप्त नहीं हुए हैं. अत: राज्य शासन एतद्द्वारा बिलासपुर विकास योजना (उपांतरित) 2011 में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है तथा सूचित करता है कि यह उपांतरण बिलासपुर विकास योजना (उपांतरित) 2011 का अंगीकृत भाग होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. एस. बजाज,** विशेष सचिव.

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 3 जून 2008

क्रमांक एफ 11-9/2003/11/6.—चूंकि राज्य सरकार का यह समाधान हो गया है, कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है. अतः राज्य सरकार एतद्द्वारा इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 11-9/2003/11/6, दिनांक 19-09-2003 में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

### संशोधन

उक्त अधिसूचना में :—

बिन्दु क्रमांक (4) के तीसरी लाईन में "जिला रोजगार कार्यालय से प्राप्त कर" के स्थान पर "संबंधित मुख्य महाप्रबंधक या महाप्रबंधक, जिला व्यापार एवं उद्योग केन्द्र से प्राप्त कर" स्थापित किया जाय.

रायपुर, दिनांक 5 जून 2008

क्रमांक एफ 1-10/2006/11/(6).—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ राज्य उद्योग (तृतीय श्रेणी लिपिकीय) सेवा, में भर्ती के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :—

### नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ :-** (1) ये नियम "छत्तीसगढ़ राज्य उद्योग तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) सेवा भर्ती नियम 2007" कहलायेंगे.

(2) ये राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे.

2. **परिभाषाएं :-** इन नियमों में जब तक सन्दर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो,

(क) सेवा के सम्बन्ध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, ऐसे प्राधिकारी जिसे शासन द्वारा उक्त सेवा या पद पर नियुक्ति करने की शक्ति सौंपी गई हो या इसके बाद सौंपी जाये,

(ख) "चयन समिति" से अभिप्रेत है सीधी भर्ती के लिए शासन द्वारा अनुमोदित चयन समिति,

(ग) "सरकार" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ सरकार,

(घ) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ के राज्यपाल,

(ङ) "अन्य पिछड़ा वर्ग" से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर यथासंशोधित समसंख्यक अधिसूचना क्रमांक 8-5 पच्चीस 4-84, दिनांक 26 दिसम्बर 1984 द्वारा यथा निर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़ा वर्ग,

(च) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची,

(छ) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति,

(ज) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति,

(झ) "सेवा" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य उद्योग (तृतीय श्रेणी लिपिकीय) सेवा,

(ञ) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य.

3. **विस्तार तथा लागू होना :-** छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम 1961 में अन्तर्विष्ट उपबन्धों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना ये नियम इस सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे.

4\. **सेवा का गठन :-** सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात :-

(1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय अनुसूची-एक में विनिर्दिष्ट पद मूल रूप से धारण कर रहे हों ।

(2) वे व्यक्ति जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किये गये हों, और

(3) वे व्यक्ति जो इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये हों ।

5\. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि** :-वेतनमान का वर्गीकरण तथा उससे संलग्न सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या, अनुसूची-एक में अन्तर्विष्ट उपबन्धों के अनुसार होगी ।

परन्तु सरकार समय-समय पर सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या में या तो स्थायी या अस्थायी आधार पर वृद्धि या कमी कर सकेगी ।

6\. **भर्ती का तरीका :-** (1) इन नियमों के प्रारम्भ होने के पश्चात् सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों से की जाएगी, अर्थातः-

(क) प्रतियोगिता परीक्षा/ मेरिट के आधार पर चयन या दोनों तरीकों से सीधी भर्ती द्वारा।

(ख) अनुसूची चार के कालम 2 में यथा विनिर्दिष्ट सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा,

(ग) उन व्यक्तियों के स्थानान्तरण एवं प्रतिनियुक्ति द्वारा, जो मूल रूप से ऐसी सेवा में ऐसे पद धारण करते हों जो इस संबंध में विनिर्दिष्ट किये जायें ।

(2) उप नियम (1) के खण्ड (क) या खण्ड (ख) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की सख्या, अनुसूची एक में यथा विनिर्दिष्ट पदों की संख्या के अनुसूची-दो में दर्शाये गये पदों के प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी ।

(3) इन नियमों के उपबन्धों के अधीन भर्ती की किसी भी विशेष कालावधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित सेवा के किसी भी विशेष रिक्ति या रिक्तियों को भरने के प्रयोजन के लिए अपनाया जाने वाला भर्ती का तरीका या तरीके तथा प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या, प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा सरकार के परामर्श से निश्चित की जायेगी ।

(4) उप नियम (1) में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी यदि सरकार की राय में सेवा की अत्यावश्यकताओं के कारण ऐसा अपेक्षित हो, तो सरकार सामान्य प्रशासन विभाग की पूर्व सहमति से सेवा में भर्ती संबंधी उन तरीकों को छोड़ जिनका उक्त उप नियम में उल्लेख किया गया है, ऐसे अन्य तरीके अपना सकेगी जो कि वह इस संबंध में जारी किये गये आदेश द्वारा निर्धारित करें ।

(5) सीधी भर्ती से भरे जाने वाले पदों के लिए, मेरिट के आधार पर चयन के लिए शासन द्वारा मापदण्ड निर्धारित किये जा सकेंगे, तथापि, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा इस हेतु एक चयन समिति का गठन किया जाना आवश्यक होगा जो इन मानदण्डों के, अन्यथा अन्य युक्तिसंगत मानदण्ड शासन की सहमति से अपना सकेगी ।

(6) भर्ती करते समय छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (अनुसूचित जातियों/अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 के प्रावधान तथा सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा इस संबंध में समय-समय पर जारी निर्देश लागू होंगे ।

7. **सेवा में नियुक्ति :-** इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात सेवा में समस्त नियुक्तियाँ नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जाएगी और ऐसी नियुक्तियाँ नियम 6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के तरीकों में से किसी एक के द्वारा चयन करने के पश्चात ही की जाएगी, अन्यथा नहीं ।

8. **सीधी भर्ती के लिये अभ्यर्थियों की पात्रता की शर्तें-** परीक्षा में स्पर्धा करने/चयन किये जाने के लिए पात्र होने के लिये अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होगी, अर्थात् :-

**1- आयु-**

(क) उसने चयन/परीक्षा प्रारंभ होने की तारीख की ठीक आगामी जनवरी के प्रथम दिन को अनुसूची तीन के कालम 3 में परीक्षा यथा विनिर्दिष्ट आयु प्राप्त कर ली हो, तथा उक्त अनुसूची के कालम 4 में यथा विनिर्दिष्ट आयु सीमा की शर्त पूरी कर ली हो ।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों या अन्य पिछड़े वर्गों का हो तो आयु की उच्चतर सीमा में अधिक से अधिक 5 वर्ष तक की छूट दी जावेगी ।

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 नियम-4 के उपबंधों के अनुसार महिला अभ्यर्थियों की उच्चतर आयु-सीमा अधिकतम 10 वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

(घ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में जो छत्तीसगढ़ सरकार के कर्मचारी हों या कर्मचारी रह चुके हों, नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तथा शर्तों के अध्यधीन रहते हुए उच्चतर आयु सीमा शिथिलनीय होगी , अर्थात्:-

**(एक)** ऐसा अभ्यर्थी, जो स्थायी शासकीय कर्मचारी हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए।

**(दो)** ऐसा अभ्यर्थी, जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहा हो तथा किसी अन्य पद के लिये आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए । यह रियायत आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले कार्यभारित कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी ।

**(तीन)** ऐसे अभ्यर्थी, जो "छटनी किया गया शासकीय कर्मचारी" हो, अपनी आयु में से पूर्व में की गई समस्त स्थायी सेवा को अधिक से अधिक 7 वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गई हो, कम करने के लिए अनुज्ञात किया जायेगा, किन्तु इसके परिणाम स्वरूप जो आयु निकले वह उच्चतर आयु सीमा से 3 वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण:-**शब्द "छटनी किये गये शासकीय कर्मचारी" से द्योतक है ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य की या किन्ही भी संघटक इकाईयों की अस्थायी सरकारी सेवा में कम से कम छः मास की कालावधि तक निरन्तर रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना नाम पंजीकृत कराने या सरकारी सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवा मुक्त किया गया था ।

(ङ) ऐसे अभ्यर्थी , जो 'भूतपूर्व सैनिक' है, अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई सम्पूर्ण प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिये अनुज्ञात किया जावेगा, बशर्ते कि इसके परिणाम स्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो ।

**स्पष्टीकरण :-** शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से तात्पर्य ऐसे व्यक्ति से है जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग में रहा हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छः माह की कालावधि तक निरन्तर सेवा करता रहा हो तथा जिनको किसी भी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा

शासकीय सेवा में नियुक्ति हेतु अन्यथा, आवेदन पत्र देने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व, मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के फलस्वरूप अथवा स्थापना में सामान्य रूप से कमी की जाने के कारण छटनी की गई हो अथवा जो आवश्यक कर्मचारियों की संख्या से अधिक घोषित किया गया हो ।

(एक) ऐसा भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें मस्टरिंग आउट कन्सेशन के अधीन सेवा से मुक्त कर दिया गया हो।

(दो) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें दूसरी बार नामांकित किया गया हो, और जिन्हें :-

(क) अल्पकालीन वचनबंध पूर्ण हो जाने पर,

(ख) नामांकन की शर्तें पूर्ण हो जाने पर, सेवा मुक्त कर दिया गया हो ।

(तीन) मद्रास सिविल इकाई (यूनिट) के भूतपूर्व कर्मचारी ।

(चार) ऐसे अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक) जिनमें अल्पावधि सेवा के नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी सम्मिलित है जो उनकी संविदा पूर्ण होने पर सेवा मुक्त किये गये हों ।

(पांच) ऐसे अधिकारी, जिन्हें अवकाश रिक्तियों के विरूद्ध छः माह से अधिक समय तक निरन्तर कार्य करने के बाद सेवोन्मुक्त किया गया हो ।

(छः) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग कर दिया गया हो।

(सात) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया है कि वे अब दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं रहे ।

(आठ) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें गोली लग जाने, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो ।

(च) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अन्तर्गत ग्रीन कार्ड धारण करने वाले अभ्यर्थियों के संबंध में उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 5 वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

(छ) अनुसूचित जनजाति तथा अनुसूचित जाति एवं अन्य पिछड़ा वर्ग कल्याण विभाग के अन्तर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना के अधीन पुरस्कृत सवर्ण पति / पत्नि के संबंध में उच्चतर आयु सीमा पाँच वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

(ज) "शहीद राजीव पाण्डे/गुण्डाधर/महाराजा प्रवीरचन्द भंजदेव तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त" अभ्यर्थियों के संबंध में सामान्य उच्चतर आयु सीमा 5 वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

(झ) उन अभ्यर्थियों के सम्बन्ध में, जो छत्तीसगढ़ राज्य के निगम /मंडलों के कर्मचारी हैं, उच्चतर आयु सीमा 38 वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

(ञ) स्वयं-सेवी नगर सैनिकों, होम गार्ड तथा होम गार्ड के नान कमीशन्ड अधिकारियों के मामले में उनके द्वारा की गई सेवा की कालावधि के लिए उच्चतर आयु सीमा 8 (आठ) वर्ष की सीमा के अध्यधीन रहते हुए शिथिल की जायेगी, किन्तु किसी भी मामले में उनकी आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए ।

**टिप्पणी :-(1)** ऐसे अभ्यर्थी जो उपर्युक्त खण्ड (घ) के उपखण्ड (एक) तथा (दो) में वर्णित आयु संबंधी रियायतों के अधीन चयन हेतु पात्र पाए गए हैं, नियुक्ति के पात्र नहीं होंगे, यदि आवेदन प्रस्तुत करने

के पश्चात या तो वे चयन/ परीक्षा के पूर्व या उसके पश्चात सेवा से त्याग पत्र दे देते हैं, तथापि यदि आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात उनकी सेवा या पद से छटनी की गई हो तो वे पात्र बने रहेंगे ।

**टिप्पणी :-(2)** किसी भी अन्य मामले में यह आयु सीमाएं शिथिल नहीं की जायेगी, विभागीय अभ्यर्थियों को चयन के लिए उपसंजात होने के लिए नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति प्राप्त करनी होगी।

(ठ) आयु सीमा के संबंध में सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश लागू रहेंगे ।

**2-शैक्षणिक अर्हताएँ:-** अभ्यर्थी के पास ऐसी शैक्षणिक अर्हताएँ होनी चाहिए, जो अनुसूची तीन में सेवा के लिए विहित की गई हैं ।

परन्तुः-

(क) आपवादिक मामलों में नियुक्ति प्राधिकारी की सिफारिश पर किसी ऐसे अभ्यर्थी को अर्ह माना जा सकेगा जो यद्यपि इस खण्ड में की कोई अर्हता न रखता हो, किन्तु जिसने अन्य संस्थाओं द्वारा संचालित परीक्षाएं ऐसे स्तर से उत्तीर्ण की हों जो नियुक्ति प्राधिकारी के विचार में ऐसे अभ्यर्थियों को परीक्षा / चयन में प्रवेश के लिए न्यायोचित ठहराता हो ।

(ख) ऐसे अभ्यर्थियों को जो अन्यथा अर्ह हो किन्तु जिन्होंने ऐसे विदेशी श्विविद्यालयों से, जिन्हें सरकार द्वारा विनिर्दिष्ट रूप से मान्यता प्रदान नहीं की गई है, उपाधियाँ प्राप्त की हैं, को भी नियुक्ति प्राधिकारी के विवेकानुसार परीक्षा में उपस्थिति हेतु विचार किया जा सकेगा ।

**3-फीस :-** अभ्यर्थी को नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा विहित की गई फीस का भुगतान करना होगा।

9. **निरर्हता** :-अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिये किन्ही भी अनुचित साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने का कोई भी प्रयास, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा उसके परीक्षा / चयन में प्रवेश के सम्बन्ध में निरर्हता के रूप में माना जायेगा ।

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के सम्बन्ध में नियुक्ति प्राधिकारी का निर्णय अन्तिम होगा :-** परीक्षा में बैठने के सम्बन्ध में किसी भी अभ्यर्थी की पात्रता अथवा अन्य बात के सम्बन्ध में नियुक्ति प्राधिकारी का निर्णय अन्तिम होगा, तथा ऐसे किसी भी अभ्यर्थी को, जिसे नियुक्ति प्राधिकारी ने प्रवेश प्रमाण पत्र जारी न किया हो, परीक्षा या उसके साक्षात्कार में प्रवेश नहीं दिया जायेगा ।

11. **प्रतियोगिता परीक्षा /चयन द्वारा सीधी भर्ती :-**

(1) प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती :- नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा चयन समिति गठित की जायेगी इसमें तीन सदस्य होंगे ।

(एक) सेवा में भर्ती के लिये प्रतियोगिता परीक्षा ऐसे अन्तराल से ली जायेगी, जिन्हें नियुक्ति प्राधिकारी समय-समय पर सरकार से परामर्श कर निश्चित करे।

(दो) परीक्षा नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय-समय पर जारी आदेशों के अनुसार चयन समिति द्वारा ली जायेगी ।

(2) चयन द्वारा सीधी भर्ती :- सेवा में भर्ती के लिए चयन ऐसे अन्तरालों से किया जायेगा, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी समय-समय पर अवधारित करे ।

(एक) चयन समिति द्वारा सेवा के लिए अभ्यर्थियों का चयन उनके साक्षात्कार द्वारा किया जायेगा, और

(दो) चयन समिति, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय-समय पर गठित की जायेगी ।

(3) सीधी भर्ती के प्रक्रम पर छत्तीसगढ़ लोक सेवा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गो के लिए आरक्षण अधिनियम 1994 (क्रमांक 21 सन 1994) में अंतर्विष्ट प्रावधानों के अनुसार अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के व्यक्तियों के लिए पद आरक्षित किये जायेंगे ।

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरने में नियुक्ति हेतु अनुसूचित जाति / अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों की सूची पर विचार नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये उनके नामों के क्रम के अनुसार किया जायेगा चाहे अन्य उम्मीदवारों की तुलना में उनका सापेक्षित स्थान कुछ भी क्यों न हो ।

(5) प्रशासन की दक्षता बनाये रखने का समुचित ध्यान रखते हुए नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा सेवा में नियुक्ति के लिये उपयुक्त घोषित अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति तथा अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थी, उप नियम (3) के अनुसार यथास्थिति अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिए रक्षित रिक्त सीटों पर नियुक्त किये जा सकेंगे।

(6) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबन्धों के अनुसार सीधी भर्ती के प्रक्रम में 30 (तीस) प्रतिशत पद महिला अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रखे जायेंगे ।

(7) शारीरिक रूप विकलांग अभ्यर्थियों के लिए सामान्य प्रशासन विभाग से जारी निर्देशों के अनुसार आरक्षण का प्रावधान रहेगा ।

(8) ऐसे मामलों में जहां सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए कुछ कालावधि का अनुभव, आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया है और नियुक्ति प्राधिकारी की राय में यह पाया जाता है कि आरक्षित पदों पर भर्ती के लिये अपेक्षित अनुभव रखने वाले अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है वहां नियुक्ति प्राधिकारी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के बारे में अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा ।

12. **चयन समिति द्वारा सिफारिश किये गये अभ्यर्थियों की सूची** :-(1) नियुक्ति प्राधिकारी चयन समिति द्वारा निश्चित किये गये ऐसे मानकों के अनुसार अर्ह अभ्यर्थियों की सूची योग्यता क्रम से बनाएगा तथा अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति तथा अन्य पिछड़े वर्गों के उन अभ्यर्थियों की सूची, जो यद्यपि उक्त मानक के अनुसार अर्ह नहीं है, किन्तु जिन्हें चयन समिति ने प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का समुचित ध्यान रखते हुए, सेवा में नियुक्ति के लिए उपयुक्त घोषित किया है, बनायेगा । यह सूची सर्वसाधारण की सूचना के लिए भी प्रकाशित की जायेगी।

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबन्धों के अधीन उपलब्ध रिक्त स्थानों पर सूची में दिये गये नामों के क्रम से अभ्यर्थियों की नियुक्ति के संबंध में विचार किया जायेगा ।

(3) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने संबंधी तथ्य ही उसे तब तक नियुक्ति का कोई अधिकार प्रदान नहीं करता, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी ऐसी जांच करने के बाद, जिसे वह आवश्यक समझे, इस बात से संतुष्ट नहीं हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है ।

13. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति** :-(1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति हेतु प्रारंभिक चयन करने के लिए एक समिति गठित की जायेगी, जिसमें अनुसूची चार में वर्णित सदस्य होंगे ।

परन्तु इस उप नियम के अधीन समिति के गठन के प्रयोजन के लिये छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994) के उपबन्धों का भी अनुसरण किया जायेगा ।

(2) समिति का सम्मेलन ऐसे अंतरालों पर होगा, जो साधारणतः एक वर्ष से अधिक नहीं हों।

(3) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के उपबन्धों के अनुसार पदोन्नति में आरक्षण रहेगा ।

(4) रिक्तियों में पदोन्नति करने हेतु प्रक्रिया उप नियम 3 में उल्लिखित नियम तथा सरकार के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी किये गये अनुदेशों के अनुसार रहेगी ।

14. **पदोन्नति/ स्थानान्तरण के लिए पात्रता संबंधी शर्तें** :- (1) उप नियम 2 के उपबन्धों के अध्यधीन रहते हुए समिति उन सभी व्यक्तियों के मामले पर विचार करेगी, जिन्होने उस वर्ष की 1 जनवरी को उन पदों पर, जिनसे पदोन्नति की जानी है या किसी अन्य पद या पदों पर, जिन्हें शासन ने उनके समतुल्य घोषित किया हो (स्थानापन्न या मौलिक रूप से) उतने वर्ष की सेवा पूर्ण कर ली हो जितनी अनुसूची चार के कालम 5 में विनिर्दिष्ट है और जो उप नियम 2 के उपबंधों के अनुसार विचारार्थ क्षेत्र में आते हों।

**स्पष्टीकरण** - पदोन्नति के लिये पात्रता हेतु संगणना की रीति- वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की अवधि की गणना उस वर्ष से की जायेगी जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया है और न कि वेतनमान में आने की तारीख से ।

(2) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 पदोन्नति के लिए विधिमान्य होंगे ।

(3) शासन द्वारा पदोन्नति हेतु निर्धारित आरक्षण रोस्टर के अनुसार पदोन्नति की जायेगी ।

15. **उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची का तैयार किया जाना** :-(1) विभागीय पदोन्नति समिति ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी जो नियम 14 में विहित शर्तो को पूरा करते हों तथा जिन्हें समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति के लिए उपयुक्त समझा गया हो ।। यह सूची चयन सूची तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये पर्याप्त होगी ।

(2) चतुर्थ श्रेणी से तृतीय श्रेणी के पद पर और तृतीय श्रेणी से तृतीय श्रेणी के पद पर पदोन्नति के लिए व्यक्तियों की चयन सूची तैयार करने के लिए मानदंड वरिष्ठता-सह-उपयुक्तता (सीनियरिटी सब्जेक्ट टू फिटनेस) होगी ।

(3) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के अनुसार चयन सूची की तैयारी के समय सूची में सम्मिलित कर्मचारियों के नाम अनुसूची चार के कालम 2 में यथा विनिर्दिष्ट सेवा के पदों में वरिष्ठता के क्रम में रखे जायेंगे ।

**स्पष्टीकरण**:- ऐसे व्यक्ति का जिसका नाम चयन सूची में शामिल किया गया हो, किन्तु जिसे सूची की विधिमान्यता के दौरान पदोन्नत नहीं किया गया हो, केवल उसके पूर्वोत्तर चयन के तथ्य से ही उन व्यक्तियों के ऊपर जिन पर पश्चातवर्ती चयन में विचार किया गया है, ज्येष्ठता का कोई दावा नहीं होगा ।

(4) ऐसी तैयार की गई सूची प्रतिवर्ष पुनर्विलोकित तथा पुनरीक्षित की जायेगी ।

(5) यदि चयन, पुनर्विलोकन या पुनरीक्षण की प्रक्रिया में, यथास्थिति, सेवा के किसी सदस्य का अधिक्रमण प्रस्तावित किया जाता है, तो समिति ऐसे प्रस्तावित अधिक्रमण के लिए इसके कारणों का उल्लेख करेगी।

**16. चयन सूची** :- (1) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अन्तिम रूप से अनुमोदित की गई चयन सूची, अनुसूची चार के कालम 2 में दर्शाये गये पदों से अनुसूची चार के कालम 4 में विनिर्दिष्ट पदों पर सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिये चयन सूची होगी ।

(2) जिस कैलेण्डर वर्ष में पदोन्नति के लिए चयन सूची तैयार की जावेगी उसकी विधि मान्यता उस कैलेण्डर वर्ष के 31 दिसम्बर तक मान्य रहेगी ।

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्तव्य के निर्वाह अथवा पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में सरकार के कहने पर चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा, और यदि वह उचित समझे तो ऐसे व्यक्ति का नाम चयन सूची से हटा सकेगा।

**17. चयन सूची से सेवा में नियुक्ति** :- (1) चयन सूची में सम्मिलित कर्मचारियों की नियुक्तियां छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के प्रावधानों के अनुसार की जावेगी ।

(2) साधारणतः उस व्यक्ति की जिसका नाम सेवा की चयन सूची में सम्मिलित हो, सेवा में नियुक्ति के पूर्व समिति से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा जब तक कि चयन सूची में उसका नाम शामिल किये जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख से बीच की अवधि में, उसके कार्य में ऐसी कोई खराबी उत्पन्न न हो जाये, जो नियुक्ति प्राधिकारी की राय में सेवा में नियुक्ति के लिए उसे अनुपयुक्त सिद्ध करता हो ।

**18. परिवीक्षा** :- सेवा में सीधी भर्ती या पदोन्नति से भर्ती किये गये प्रत्येक व्यक्ति को दो वर्ष की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा ।

**19. निर्वचन** :- यदि इन नियमों के निर्वचन के सम्बन्ध में कोई प्रश्न उठे, तो उसे सरकार को निर्दिष्ट किया जायेगा, जिस पर उसका निर्णय अन्तिम होगा ।

**20. शिथिलीकरण** :- इन नियमों में दी गई किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा कि वह राज्यपाल की किसी ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिस पर ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से जो उसे न्यायसंगत और साम्यपूर्ण प्रतीत हो, कार्यवाही करने की शक्ति को सीमित या कम करती है,

परन्तु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जायेगा जो कि इन नियमों से उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिए कम अनुकूल हो ।

21. **व्यावृत्ति** :- इन नियमों की कोई भी बाते अनुसूचित जाति/ अनुसूचित जनजाति तथा अन्य पिछड़े वर्गों के लिए राज्य शासन द्वारा समय-समय पर इस सम्बन्ध में जारी किये गये निर्देशों / आदेशों के अनुसार उपबन्ध किये जाने हेतु अपेक्षित आरक्षण तथा अन्य शर्तों को प्रभावित नहीं करेगी ।

22. **निरसन तथा व्यावृत्ति** :- इन नियमों के तत्स्थानी और इनके प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त नियम इन नियमों के अन्तर्गत आने वाले विषयों के संबंध में निरसित किये जाते हैं ।

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन किया गया कोई भी आदेश या की गई कोई कार्रवाई इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी ।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विनोद गुप्ता,** विशेष सचिव.

## अनुसूची-एक
## (देखिये नियम-4 एवं 5)

| सेवा में सम्मिलित पदों का नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| शीघ्रलेखक वर्ग-1 | 01 | तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) | 6500-10500 |
| शीघ्रलेखक वर्ग-2 | 09 | -,,-- | 5500-9000 |
| शीघ्रलेखक वर्ग-3 | 16 | -,,- | 4500-7000 |
| अधीक्षक | 01 | -,,- | 5500-9000 |
| सहायक अधीक्षक | 01 | -,,- | 4500-7000 |
| जूनियर आडिटर | 03 | -,,- | 4500-7000 |
| सहायक वर्ग-1 | 13 | -,,- | 4500-7000 |
| लेखापाल/सहायक वर्ग-2 | 49 | -,,- | 4000-6000 |
| स्टेनोटायपिस्ट/सहायक वर्ग-3 | 76 | -,,- | 3050-4590 |
| स्टेनोटायपिस्ट | 05 | -,,- | 3050-4590 |
| कम्प्यूटर आपरेटर | 19 | -,,- | 3500-5200 |

# अनुसूची- दो

(देखिए नियम-6)

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | कुल कर्तव्य पद | भरे जाने वाले कर्तव्य पदों की संख्या का प्रतिशत | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | सीधी भर्ती द्वारा | सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा | अन्य सेवा से स्थानान्तरण द्वारा |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| वाणिज्य एवं उद्योग विभाग | छत्तीसगढ़ राज्य उद्योग(तृतीय श्रेणी लिपिकीय) सेवा | अधीक्षक | निरंक | 100 प्रतिशत | |
| | | सहायक अधीक्षक | निरंक | 100 प्रतिशत | |
| | | जूनियर आडिटर | निरंक | 100 प्रतिशत | |
| | | सहायक वर्ग-I | निरंक | 100 प्रतिशत | |
| | | लेखापाल/सहायक वर्ग- II | निरंक | 100 प्रतिशत | |
| | | सहायक वर्ग- III | 75 प्रतिशत | 25 प्रतिशत | |
| | | स्टेनोटायपिस्ट | 100 प्रतिशत | -- | |
| | | कम्प्यूटर आपरेटर | 100 प्रतिशत | -- | |
| | | शीघ्रलेखक वर्ग- I | निरंक | 100 प्रतिशत | |
| | | शीघ्रलेखक वर्ग-II | निरंक | 100 प्रतिशत | |
| | | शीघ्रलेखक वर्ग-III | 50 प्रतिशत | 50 प्रतिशत | |

## अनुसूची- तीन

(देखिए नियम-8)

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | विहित शैक्षणिक योग्यता | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| वाणिज्य एवं उद्योग | **तृतीय श्रेणी लिपिकीय** शीघ्रलेखक वर्ग-3 | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 1- किसी मान्यता प्राप्त मण्डल /विश्वविद्यालय से उच्चतर माध्यमिक परीक्षा या (10+2) उत्तीर्ण या स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण ।<br>2- किसी मान्यता प्राप्त मण्डल / संस्था या शीघ्रलेखन तथा मुद्रलेखन परिषद से:- (क) हिन्दी शीघ्रलेखक के लिए 100 शब्द तथा 25 शब्द प्रति मिनट की गति से हिन्दी तथा मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण ।<br>(ख) अंग्रेजी शीघ्रलेखक के लिए 100 शब्द तथा 30 शब्द प्रति मिनट की गति से अंग्रेजी शीघ्रलेखन तथा मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण ।<br>3- किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री आपरेटर / प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा प्रमाण पत्र तथा डाटा एण्ट्री का 10,000 की "डिप्रेशन प्रति घन्टा की गति" होना चाहिए । | |
| | सहायक वर्ग-III | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 1-किसी मान्यता प्राप्त मण्डल /विश्वविद्यालय से उच्चतर माध्यमिक परीक्षा या (10+2) उत्तीर्ण या स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण ।<br>2-किसी मान्यता प्राप्त मण्डल / संस्था से 25 शब्द प्रति मिनट हिन्दी मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण ।<br>3-किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री आपरेटर / प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा प्रमाण पत्र तथा डाटा एण्ट्री का 10,000 की "डिप्रेशन प्रति घन्टा की गति" होना चाहिए । | |
| | स्टेनोटायपिस्ट | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 1-किसी मान्यता प्राप्त मण्डल /विश्वविद्यालय से उच्चतर माध्यमिक परीक्षा या (10+2) उत्तीर्ण या स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण ।<br>2-किसी मान्यता प्राप्त मण्डल / संस्था से 25 शब्द प्रति मिनट हिन्दी मुद्रलेखन परीक्षा उत्तीर्ण ।<br>3- हिन्दी शीघ्रलेखन में कम से कम 60 शब्द प्रति मिनट की गति ।<br>4-किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री आपरेटर / प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा प्रमाण पत्र तथा डाटा एण्ट्री का 10,000 की "डिप्रेशन प्रति घन्टा की गति" होना चाहिए । | |
| | कम्प्यूटर ऑपरेटर | 18 वर्ष | 35 वर्ष | मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक उपाधि के साथ कम्प्यूटर प्रोग्रामिंग का 3 वर्ष का अनुभव ।<br>या<br>मान्यता प्राप्त संस्था से कम्प्यूटर साईंस इन्फार्मेशन टेक्नालाजी में कम से कम द्वितीय श्रेणी में पत्रोपाधि के साथ 1 वर्ष का अनुभव। | |

# अनुसूची- चार
(देखिए नियम-13 एवं 14)

| विभाग का नाम | सेवा या पद का नाम | पदोन्नति हेतु पात्रता अवधि | उस पद या सेवा का नाम तथा वेतनमान जिसमें पदोन्नति की जाना है | विभागीय पदोन्नति समिति के सदस्यों का नाम |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| वाणिज्य एवं उद्योग विभाग | सहायक अधीक्षक 4500-7000<br>जूनियर आडिटर 4500-7000<br>सहायक वर्ग-I 4500-7000 | 5 वर्ष | अधीक्षक 5500-9000 | संचालक उद्योग - **अध्यक्ष**<br>संयुक्त संचालक उद्योग- **सदस्य**<br>उप संचालक उद्योग / सहायक संचालक उद्योग (अजा/अजजा) वर्ग - **सदस्य**<br>उप संचालक उद्योग (स्थापना कक्ष)- **सदस्य सचिव** |
| | सहायक वर्ग-II / लेखापाल 4000-6000 | 5 वर्ष | सहायक अधीक्षक 4500-7000<br>सहायक वर्ग- I 4500-7000 | |
| | लेखापाल/ सहायक वर्ग-II 4000-6000 (लेखा परीक्षा उत्तीर्ण ) | 5 वर्ष | जूनियर आडिटर 4500-7000 | |
| | सहायक वर्ग-III | 5 वर्ष | सहायक वर्ग- II 4000-6000<br>लेखापाल 4000-6000 | |
| | स्टेनोटायपिस्ट 3050-4590 | 5 वर्ष | शीघ्रलेखक-3 4500-7000 | |
| | शीघ्रलेखक-2 5500-9000 | 5 वर्ष | शीघ्रलेखक-1 6500-10500 | |
| | शीघ्रलेखक-3 4500-7000 | 5 वर्ष | शीघ्रलेखक-2 5500-9000 | |
| | भृत्य 2550-3200 | 5 वर्ष | सहायक वर्ग-III 3050-4590 | |

Raipur, the 5th June 2008

No. F 1-10/2006/11/(6).— In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh hereby makes the following rules relating to the recruitment to the Chhattisgarh State Industries (Class-III Ministerial) Services, namely: -

RULES

1. **Short title and commencement –(1)** These rules may be called the Chhattisgarh State Industries Class-III (Ministerial) Service Recruitment Rules 2007.

(2) It shall come into force with effect from the date of its publication in the Gazette.

2. **Definitions** –In these rules, unless the context otherwise requires,

(a) "Appointing Authority" in respect of the service, means the authority to whom the powers of appointment to service or post have been, or may hereafter be delegated by the Government;

(b) "Selection Committee" means selection committee for direct recruitment, approved by the Government;

(c) "Government" means the Government of Chhattisgarh;

(d) "Governor" means the Governor of Chhattisgarh;

(e) "Other Backward Classes" means the Other Backward Classes of citizens as specified by the State Government vide notification No.8-5-25-4-84 dated 26 December 1984 as amended from time to time;

(f) "Schedule" means a schedule appended to these rules;

(g) "Scheduled Caste" means the Scheduled Caste as specified in relation to this state under of Article 341 the Constitution of India;

(h) "Scheduled Tribe" means the Scheduled Tribe as specified in relation to this state under of Article 342 the Constitution of India;

(i) "Service" means the Chhattisgarh State Industries, (Class-III Ministerial) Service;

(j) "State" means the State of Chhattisgarh;

3. **Scope and Application** –Without prejudice to the generality of the provisions contained in the Chhattisgarh Civil Service (General Conditions of Service) Rules, 1961, these rules shall apply to every member of the Service.

4. **Constitution of the Service** –The Service shall consist of the following persons, namely :–

(1) Persons, who at the time of commencement of these rules are appointed substantively on the posts specified in Schedule-I

